पुरइनि सेत पान कियौ चौका। चीन्हौ पुरइनि छाँड़ौ धोका ॥
पुरइनि सेत का खोज लगावौ। ढूँढ़ि ताहि पर चौका लावौ ॥
तुम धरती पर चौका ठाना। पुरइनि सेत कबीर बखाना ॥
ये तौ बिधी मिली नहिँ भाई। कही और तुम और चलाई ॥
ये तुम बनिया हाट लगावा। कहा कबीर सो मरम न पावा ॥
जो कबीर ने बिधी बताई। सब्द राह मारग समझाई ॥
सब्द चीन्ह कर बूझि बिचारा। केहि बिधि सब्द कहै निरबारा ॥
जा को कहिये साधु सुजाना। सब्द चीन्ह सोइ बूझै ज्ञाना ॥
सोई साध बिबेकी होई। कहा कबीर पद बूझै सोई ॥
सब्द पंथ सब राह बतावै। भिन्न भिन्न बिधि त्रिधि दरसावै
कोऊ न बूझै सुरति लगाई। चौका पट्टा औरहि गाई ॥
सब कहि भिन्न भिन्न दरसाई। सो पंथिन को दृष्टि न आई ॥
पंथ और मग औरै जाई। कही कबीर सो राह न पाई ॥
अब कबीर-मुख साखि सुनाऊँ। फूलदास सुनि मन मेँ लाऊ ॥
चौका राह पंथ दरसाऊँ। कहि कबीर-मुख सब्द सुनाऊँ ॥
तुलसी सब्द कबीर सुनाई। फूलदास सुनि सुरति लगाई ॥

॥ मंगल १ ॥

खोजो साध सुजान, सो मारग पीउ का।
परख सब्द गहौ सरन, मूल जहँ जीव का ॥१॥
भौजल अगम अपार, लहर बिकरार है।
कठिन ये पाँचौ मगर, बीच जम जार है ॥२॥
इंद्रादिक ब्रह्मादिक, पार न पावहीं।
गुरु बहियाँ कड़िहार, जो पार लगावही ॥३॥
निरखि पकरि कड़िहार, तो घर पहुँचावही।
देत नाम की डोरि, तो दुख बिसरावही ॥४॥

बैठि के आनँद महल, परम गुन गावही ।
सुखमन सेज जगाइ, तो पिया रिझावही ॥५॥
बिन जल लहर अनूप, तो मोती झिलमिलै ।
देखि छत्र उँजियार, तो हंसा हँस मिलै ॥६॥
अग्र जोति उँजियार, तो पंथ सिधावही ।
कोटिन भान निछावर, आरति साजही ॥७॥
का लिखि दीन्हे पान, तो तिनुका तोरई ।
का नरियर के मोरे, जो जम धरि बोरई ॥८॥
सत लिखि दीन्हे पान, सो तिरगुन तोरई ।
सुरति फूल बरमूल, सो नरियर मोरई ॥९॥
नरियर भेद अगम्म, संत जन मोरई ।
कहै कबीर तेहि जाचौ,* तो बंदी छोरई ॥१०॥

॥ मंगल २† ॥

तेरो संगी निकरि गयो दूर । सोहागिल आइ मिलै ॥टेक।
आया सँदेसा आदि घरै का । लिये सब्द टकसार ॥१॥
सतगुरु घाट अगम तोहि चढ़ना । चढ़न के पंथ सिधार ॥२॥
नवएँ धाम खोलिये कुंजी । दसएँ गुरु परताप ॥३॥
चौका चार गुप्त हम कीन्हा । ता का सकल पसार ॥४॥
कह कबीर धर्मदास से । ये चौका है निरधार ॥५॥

॥ चौपाई ॥

ये कबीर चौका अस भाखा । मूल बृच्छ तजि पकरै साखा ॥
पंथ राह चौका अस जाना । सोइ कबीर-पंथी को माना ॥
कही कबीर सो राह उठाई । अपनो मन मत राह चलाई ॥
झूठा पंथ जगत सब लूटा । कहा कबीर सो मारग छूटा ॥
कहा कबीर जीवत निरबारा । तुम लै उलटी फाँसी डारा ॥

* माँगो । † यह शब्द मुं० दे० प्र० की पुस्तक में नहीं है ।

## ॥ प्रश्न फूलदास ॥

॥ चौपाई ॥

सुनकर फूलदास सकुचाना । तुलसी बचन सत्त कर माना ॥
तुम कबीर बिधि भाखी रीती । या मैं एक न कही अनीती ॥
जो कबीर ने पंथ चलाई । सोही तुमने राह बताई ॥
साहिब ने एक बानी भाखा । धरमदास कुल दीन्हो साखा ॥
बंस बयालिस तुम्हरे होई । अटल राज भाखा पुनि सोई ॥
ऐसी सब्द साखि सब गावैं । और ग्रंथ ये भेद बतावैं ॥
अस कबीर अपने मुख भाखा । अटल बयालिस बंसी साखा ॥
या की तुलसी कस कस भइया । कहो बुझाइ कैसी बिधि कहिया ॥
कहि कबीर ने बंस बखाना । सो कहो तुलसी केहि बिधि जाना
बंस बयालिस अटल बतावा । कस कस धरमदास सोइ गावा ॥
या की बिधि बिधि भेद बतइये। सो तुलसी बरतंत सुनइये ॥

## ॥ उत्तर तुलसी साहिब ॥

॥ चौपाई ॥

बंस बयालिस भाखि सुनाऊँ । मुख कबीर बिधि मैं समझाऊँ ॥
जो कबीर मुख भाखे बैना । ता की बिधी सुनाऊँ सैना ॥
काया बीर कबीर कहाई । सब्द रूप है घट के माहीँ ॥
ता को नाम कबीर कहाई । सो कबीर है जग के माहीँ ॥
चौथे पद से सब्द जो आवै । सत कबीर सोइ नाम कहावै ॥
निज निज पद से सब्द जो आवै। धरमदास तेहि नाम कहावै ॥
काया बीर कबीर कहाई । धरमदास ये मन है भाई ॥
एक सब्द और एक कबीरा । धरमदास मन भया अनीरा ॥
धरमदास को पंथ बतावा । धरमदास मन सब्द समावा ॥
ता की पंथ राह बतलाई । ये कबीर मुख अपने गाई ॥
काया बीर कबीर कहावा । धरमदास मन को दरसावा ॥

बंस बयालिस मन के भाई । ता की बिधी कहूँ समझाई ॥
चालिस बंस बास मन केरा । इकतालिस सुत सार बसेरा ॥
बिधी बयालिस सब्द बखाना । ऐसे बयालिस अटल कहाना ॥
ये कबीर मुख भाखि सुनाया । तुम कछु और और ठहराया ॥
मन और सुरति सब्द मैं जावै । अस अस ब्यालिस अटल कहावै ॥
मन और सुरति सब्द भया मेला । अस कबीर भाखा निज खेला ॥
ग्रंथ माहिँ पुनि देखौ साखी । ये कबीर मुख अपने भाखी ॥
अब आगे का कहूँ बखाना । फूलदास सुनियौ दै काना ॥
भिनि भिनि भाखूँ भेद बुझाई । आदि अंत सुन गुन मन माईं ॥
अगम निगम भिनि भिनि कर भाखी । कह कबीर स्रुति समझौ वा की॥
औरौ और संत सब गाये । जोइ जोइ अगम पंथ पद पाये
जिन की सुरति अगमपुर धाई । तिन तिन की पुनि साखि सुनाई॥
कही कबीर सोइ पिरथम भाखा। छूटै तिमिर होय अभिलाखा॥
सुन और महासुन्न के पारा । जहँ वो सार सब्द बिस्तारा ॥
येहि अलोक कब्बीर लखावा । ता पीछे सतलोक बतावा ॥
सुन और महासुन्न उन गावा । हम अनाम निःनाम सुनावा ॥
सत्त पुरुष सतलोक कहाये । ता को हम सतनाम सुनाये ॥
सोला सुत[१] कब्बीर बखाना । हम ने सोला निरगुन ठाना ॥
सोला माहिँ निरंजन पूता । हम भाखा निरगुन मजबूता ॥
सोई निरंजन मन भया भाई । जा ने जग रचना उपजाई ॥
हम निरगुन से सरगुन भाखा । मन को सरगुन कहि कर राखा
मन सरगुन सब जग उपजाई । कही कबीर तुलसी पुनि गाई ॥
मनहिँ कबीर निरंजन गावा । ब्रह्मा बिस्नु सिव पुत्र बतावा॥
निरगुन से सरगुन मन भाखा । हम पुनि तीनि गुनन मैं राखा

(१) मुं० दे० प्र० की पुस्तक मैं "सुत" की जगह "सुनि" है लेकिन आगे की कड़ी से "सुत" ही शुद्ध जान पड़ता है।

तीनोँ गुन मन से उपजाई । ब्रह्मा बिस्नु सिव गुन के नाईँ
सरगुन मनहिँ निरंजन कहिया । मनहिँ निरंजन निरगुन भइया
ये कबीर बिधि तुलसी कहिया । सोइ कबीर निज मुखहि सुनइया॥
संत मता बिधि एकहि जाना । नाम कही बिधि आनहि आना
ता से तुम को बूझ न आवै । अनि अनि नाम धरे बिधि गावै
सत साहिब सत नाम सुनावा । सार सो सब्द अनाम कहावा ॥
निरगुन नाम निरंजन जाना । राम कहा सोइ मनहिँ बखाना
कहि कहि संतन भाखि सुनाई । सोइ कबीर अपने मुख गाई ॥
और संत और बिधि समझाई । येहि कबीर और बिधि गाई ॥
मत पहुँचे पहुँचे पर एका । जो अबूझ सो बाँधै टेका ॥
जिन जिन अनुभै भाखि सुनावा । अगम पंथ बिधि एकहि गावा॥
पुरइनि पात कबीर सुनाये । पुरइनि सोई संत सब आये ॥
पुरइनि सेत कबीर सुनावा । सोइ सब सेत संत बतलावा ॥
सूरति सब्द कबीरहि खेला । सार सब्द मत अगम अकेला ॥
सूरति सत्त नाम कियो सैला । सूरति सार सब्द करै मेला ॥
निःअच्छर सोइ आदि अमेला । कहिये सार सब्द तेहि खेला ॥
जो जो संतन कही अगारा । सो सो दास कबीर पुकारा ॥
या मैँ भर्म न कीजे भाई । संत द्रोह नीच ऊँच न गाई ॥
संत को नीच ऊँच बतलावै । आद अरु अंत नर्क गति पावै॥
संत देस गति अगम बखाना । फूलदास तुम राह न जाना ॥
चैाका पंथ ये हाट बजारा । चैाका संत पंथ गति न्यारा ॥
फूलदास सुनि सीतल भइया । तुलसी स्वामी अगम सुनइया ॥
हम तो पंथ भेष मैँ भूला । तुम कहा सार भेद पद मूला ।
फूलदास ऐसी बिधि बोला । तब हम अपनि दीन गति खोला
तुलसि निकाम संतन कर चेरा । संत कृपा से अगम पद हेरा ।
संत चरन परसादी पाई । ता से सब कहै तुलसि गुसाँईँ ।

सब मिलि के पुनि कहै गुसाँई। मैला मन मत बुद्धि न पाई॥
मैं किंकर संतन कर दासा। संत चरन बिन और न आसा॥
दास कबीर संत है स्वामी। उन सम फूलदास को जानी॥
तुम साधू हो चतुर सुजाना। तुलसी जानो दास समाना॥
मैं साधन कर दास बिचारा। संत चरन की लागौं लारा॥
दीन जानि किरपा करि हेरा। वे दयाल सब कीन्ह निबेरा॥
तुमहूँ साध दया के स्वामी। फूलदास तुम चरन नमामी॥
भूल न मोरी अचरज मानो। मैं तुम्हरे चरनन लपटानो॥

॥ फूलदास ॥

॥ चौपाई ॥

फूलदास कहै स्वामी सूझा। है कबीर तुलसी नहिं दूजा॥
मैं महंत मन मान निकामा। मैं मति नीच न तुम को जाना॥
हाथ चरन पर तुरत चलावा। दीन होय सिर चरन गिरावा॥

॥ तुलसी साहिब ॥

॥ चौपाई ॥

तुलसी धाइ पाँइ को लीन्हा। चरन सीस तेहि आपन दीन्हा॥
तुलसी कहै ऐसी नहिं कीजै। कृपा चरन अपना मोहिं दीजै॥
फूलदास बिधि कैसी भाखी। दीन साधना क्या कहुँ जा की॥

॥ प्रश्न फूलदास ॥

॥ चौपाई ॥

फूलदास कहै अंध अचेता। तुलसी स्वामी दीन्ही चेता॥
मोरा मन मैला अति नीचा। ये महंत मत मन सम कीचा॥
मोरी मति पर दृष्टि न दीजै। फूलदास अपना करि लीजै॥
तुम्हरे चरन माहिं निरबारा। बिना चरन नहिं होइ उबारा॥
जो कबीर सो तुम हो स्वामी। दया करहु मोहिं अंतरजामी॥

मैं अपनी गति कस कस गाऊँ। सुरति न छाँड़ै तुम्हरा पाऊँ ॥
एक बात मोरे मन आई । भाखौ स्वामी तुलसि गुसाँई ॥
है सरीर में बीर कबीरा । सात दीप नौ खंड अमीरा ॥
ऐसी साखि कबीर पुकारा। बूझौ यह बिधि कौन बिचारा ॥
या कौ भेद भर्म मोहिं आवा। भाखौ स्वामी भर्म नसावा ॥

॥ उत्तर तुलसी साहिब ॥

॥ चौपाई ॥

फूलदास सुनिये दै काना । या का भाखूँ सकल बिधाना ॥
धरमदास मनहीं को जानौ । काया बीर कबीर बखानौ ॥
बिधि कबीर संबाद बखाना । धरमदास मन तुलसी जाना ॥
काया बीर मन कहि संबादू । ये कबीर मुख भाखी आदू ॥
सातौ दीप कबीर समाना । सो कबीर मन माहिं भुलाना ॥
मन भूला इंद्री सँग साथा । काया बीर देँह में राता ॥
सात दीप नौ खंड समाई । रहत कबीर भर्म उपजाई ॥
तन सँग कर्म माहिं किया बासा । उपजै बिनसै पुनि पुनि नासा ॥
तन सँग पाइ हिये रहै सोगा । उपजै बिनसै दुख सुख भोगा ॥
मन से इंद्री बास उड़ाई । सो मन धर्मदास है भाई ॥
काया बीर जो धर्म न जानै । होइ कबीर आदि पहिचानै ॥
सुरति सैल जो चढ़ै अकासा । फोड़ि अकास अमर पद बासा ॥
सत्त गहै सतगुरु पद पासा । सत्त लोक सत पुरुष निवासा ॥
ता के परे अगमपुर धामा । देखै लोक अलोक अनामा ॥
सत कबीर होइ वहँ को जाई । और कबीर भौ झटका खाई ॥
सत कबीर जाहि कर नामा । चढ़ै सुरति सतलोक समाना ॥
सतगुरु सत्त पुरुष है स्वामी । सो गुरु करै चेला परमानी ॥
सतगुरु सत्त पुरुष है सैला । वो कबीर सतगुरु का चेला ॥
वो कबीर जेहि राह बतावै । सुरति सैल सोइ अगम लखावै ॥

वो कबीर भौ पार लगावै । और कबीर भौ भटका खावै ॥
और गुरु चेला झूठ पसारा । दोनों बूड़े भौजल धारा ॥
सतगुरु सत्तपुरुष की बाटा । चेला चढ़ै सुरति से घाटा ॥
सोइ चेला है पद परवाना । और सगरा जग निगुरा जाना ॥
कनफूका से काज न होई । दोनों जाहिं नर्क में सोई ॥
सत्त सोई गुरु गगन प्रकासा । जा से मिटै काल की त्रासा ॥
गगन चढ़ै सोइ सतगुरु पाई । नहिं तो चेला निगुरा भाई ॥
गगन चढ़ै गुरु परसै आई । चेला से पुनि गुरू कहाई ॥
सत्त कबीर ताहि कर नाईं । काया कबीर को राह बताईं ॥
कनफूका गुरु जग ब्यौहारा । उन से न उतरै भौजल पारा ॥
सतगुरु सत्त कबीरहि पावै । चौका की बिधि बिधी बतावै ॥
सुरति सब्द की डोर लखावै । चौके से चौथा पद पावै ॥
सब्द सोर जो उठै अखंडा । सुरति राह से चढ़ि गई डंडा ॥
होवै सत्त पुरुष पद मेला । सो कबीर सतगुरु का चेला ॥
सो कबीर चौका बिधि जानै । चौथे पद की राह बखानै ॥
चौका बिधि भिनि भिनि बतलावै । पंथ राह सतगुरु दरसावै ॥
सूरत चढ़ै पंथ जब पावै । चौका पंथ राह सोइ आवै ॥
ये चौका कब्बीर बतावा । चौका राह रीति समझावा ॥

॥ प्रश्न फूलदास ॥

॥ दोहा ॥

फूलदास बिनती करै, तुलसी स्वामी साथ ।
चौका बिधि बतलायऊ, कस कस बिधि बिख्यात ॥

॥ उत्तर तुलसी साहिब ॥

॥ दोहा ॥

फूलदास बिधि बिधि सुनौ, चौका बिधि सब सार ।
जो कबीर मुख भाखिया, सो बिधि हम निरबार ॥

॥ चौपाई ॥

चौका बिधि काया मँ गाई। जो कबीर ने कही लखाई ॥
सिलिपिलि दीप जलखंडी राजा। ये सब बिधि काया मँ साजा ॥
पाँच फूल नरियर के गावा। सो सब काया माहिँ लखावा ॥
सतगुरु मिलै तो भेद लखावै। नरियर मोड़त बास उड़ावै ॥
बहुतक नरियर मोड़ेव भाई। पत्थर पर फोड़ेव तुम जाई ॥
नरियर मोड़त बास उड़ाई। तुम ने गंध बास ठहराई ॥
या से भेद मिलै नहिँ भाई। ढूँढौ बनिये हाट बिकाई ॥
अब वो पान का भाखौँ लेखा। पान परे पर आवै न पेखा ॥
तुम बरई का पान मँगावा। बीरा करि करि ताहि खवावा ॥
बीरा पान कबीर लखावा। सोई पान घट माहिँ बतावा ॥
सतगुरु मिलै पान पर आना। बिन सतगुरु कोइ राह न जाना
मेवा आठ बखाने जोई। वह अठमेवा पुरुषै होई ॥
सत कबीर ऐसी बिधि भाखा। मेवा फल लीन्हे सिष साखा ॥
काया पूर जोति है ताई। तुम कपूर बनिये से लाई ॥
इंद्री पाँच बासना नासा। पाँचौँ बासन तन मँ बासा ॥
तुम लीन्हा ताँबा और काँसा। या से भूले अगम तमासा ॥
पुंगीफल सूपारी गाई। स्वाँसा पवन चलै तेहि माईँ ॥
सो पारी पारी पद जाई। तुम बनिये की हाट मँगाई ॥
सेतै बस्तर बास बतावा। तुम बजार से कपरा लावा ॥
उन चंदा दर तानि बतावा। तुम घर कपरा बाँधि तनावा ॥
उन तन्दुल सेर सवा बतावा। तुम चौके चाँवल मँगवावा ॥
कदली पत्र छेदन उन कहिया। तुम केले के खंभ गड़इया ॥
सेत मिठाई उन बतलाई। तुम गुड़ मीठा खाँड़ मँगाई ॥
नौ के तम चौका चिन्हवावा। तुम सगरा घर जाइ लिपावा ॥
आवै रित उन साज बतावा। तुम दीपक को आरति लावा ॥

पाँचौ सब्द अखंडित कहिया । तुम खँजरी पर सब्द सुनइया ॥
पाँच सब्द का कहौं बिधाना । न्यारा न्यारा ठाम ठिकाना ॥
सत्त सब्द पहिले परवाना । सो कोइ साधू बिरले जाना ॥
सत्त सब्द सतलोक निवासा । जहँवाँ सत्तपुरुष कर बासा ॥
दूजा सब्द सुन्न के माईं । तीजा अच्छर सब्द कहाई ॥
चौथा ओंकार बिधि गाई । पंचम सब्द निरंजन राई ॥
चढ़ि ब्रह्मंड फोड़ असमाना । सुरति सब्द मेँ लगै निसाना ॥
ताहि पार सतलोक बिराजा । अखंड सब्द ता ऊपर गाजा ॥
मिलै संत कोइ भेद बतावै । तब वोहि पंथ संत से पावै ॥
दीन होइ गरुवाई डारै । संत कृपा से उतरै पारै ॥
पंथी भेष टेक नहिं राखै । सुरति चीन्हि कै द्वारा ताकै ॥
चौका काया कबीर बतावा । बोली चीन्ह भेद जिन पावा ॥
जो समान चौका कर साजा । सो समान तन माहिं बिराजा ॥
जो जो बस्तु चौका मेँ गाई । भिनि भिनि घट भीतर दरसाई
अंतर घट जो चौका कीन्हा । मरम सत्तलोक सोइ चीन्हा ॥

॥ छंद ॥

चौका बिधि गाई भाखि सुनाई, जो कबीर मुख आप कही ।
तुलसी सब भाखी देखा आँखी, जब कबीर की साखि दई ॥१॥
घट भीतर जाना भेद बखाना, फोड़ि निसाना पार गई ।
अंतर गति गाई भेद सुनाई, तन भीतर बिधि बात कही ॥२॥
देखा सतलोका अगम अलोका, चौका चौथे पार गई ।
येहि बिधि हम भाखा नैनन ताका, सेत पुरइन तन तार लई ॥३॥
तोरा तन ताला खोलि किवारा, अगम निगम का भेद कही ।
तुलसी कहै साँची यह बिधि बाँची, सब्द सुरति गुरु गैल गई ॥४॥

॥ मंगल ॥

सतगुरु मारग चीन्ह दीन दिल लाइ कै ।
बूझै अगम की राह पाइ पद जाइ कै ॥१॥

दृग पर चौका पान जानि जब पाइये ।
नरियर सीस सँवारि सार समझाइये ॥२॥
तत मत गुन हैं तीनि सो तिनुका तोरिया ।
सुरत निरत निज नैन नारियर मोरिया ॥३॥
सूरति चढ़ै असमान पोढ़ि[1] सुर्त डोरि है ।
दीन्हा दीनदयाल काल सिर फोड़िहै ॥४॥
इंद्री बासन पाँच बासना जाइया ।
अठमेवा है पुरुष बाट तब पाइया ॥५॥
काया मद्धे पूर कपूर जनाइया ।
पाँच तत्त तन अगिनि जोति दरसाइया ॥६॥
होत जोति उँजियार पार स्रुत से लखो ।
सार सब्द सत द्वार लार स्रुत से पको ॥७॥
मन बैठक है बास स्वाँस सुन से भई ।
पान सुपारी सेत सोई चौका कही ॥८॥
गगन चढ़ै असमान चदरवा तानिया ।
सेत माहिँ है स्याम पान सोइ आनिया ॥९॥
नौतम द्वार लिपाइ सोई नौ द्वार है ।
अष्ट कँवल दल फूल मूल सोइ सार है ॥१०॥
येहि बिधि चौका चार सार सोइ भाखिया ।
और चौका जग रीति चित्त नहिँ राखिया ॥११॥
येहि बिधि चौका चाह थाह जब पाइया ।
अगम चढ़े सोइ संत पंथ दरसाइया ॥१२॥
धरमदास धरि ध्यान सुरति समझाइया ।
सुरति फोड़ असमान सब्द जब पाइया ॥१३॥

(१) मुं० दे० प्र० के पाठ मेँ "फोड़ि" अशुद्ध है ।

अटल बयालिस बंस राज अस गाइया ।
या को भाखूँ भेद भाव दरसाइया ॥१४॥
चालिस सेर मन फेर इकतालिस सुत भई ।
बिधी बयालिस सब्द अटल ऐसे कही ॥१५॥
जो कोइ मिलिहै संत भेद अस भाखिया ।
मन चढ़ि सुरति सँवारि सब्द में राखिया ॥१६॥
सुरति सब्द मन मेल सैल समझाइया ।
अटल बयालिस बंस राज अस गाइया ॥१७॥
तुलसी भाखा भेद भाव दरसाइया ।
चौका कीन्ह कबीर हंस मुकताइया ॥१८॥

॥ सोरठा ॥

तुलसी कहै पुकार, फूलदास चौका बिधी ।
ये गति तनहिं बिचार, जो कबीर चौका कहा ॥१॥
चौका चार चिताव, सुरति सब्द तुलसी कहै ।
दीन लोन मन भाव, भेद संत दरसावही ॥२॥

॥ चौपाई ॥

अस चौका कब्बीर पुकारा । पुरइनि पात पर साज सँवारा ॥
जो जल पुरइनि बूझ न लावै। तन में पुरइनि खोज लगावै ॥
ता पर बैठि करै चित चौका। सूरति चढ़ै मिटै मन धोका ॥
जब कोई संत सुरति लखवावै। पुरइनि सेत सत चौका पावै ॥
पुरइनि पात नभ गगन अकासा। पावै सोइ सतगुरु का दासा ॥
ता कर भेद लखावै संतो। पावै सोई कबीरा पंथो ॥
पान फोड़ि कै सुरति चढ़ावै । सहस कँवल दल अंदर पावै ॥
दोइ दल कँवल द्वार में ताकै । सुन की धुन्न सुरति से राखै ॥
धरती ऊपर तरे अकासा । ता के चारि कँवल मधि बासा ॥
वा के बीच नाल नल जानी । धधकै जोर गगन से पानी ॥

ता नाली चढ़ि सुरति सँवारा। निरखै पिंड ब्रह्मंड पसारा ॥
ता के परे अगमगढ़ घाटी। हिये दृग नैन निरखिये बाटी ॥
जोड़ा कँवल दोइ दल चारी। तिरबेनी सोइ संत पुकारी ॥
सुरति अन्हाइ सुन्न के पारा। ता के परे अगम का द्वारा ॥
पुनि सुन महा सुन्न के पारा। सत्त लोक सत पुरुष अपारा ॥
सूरति सतगुरु मिलै ठिकाना। तुलसी चौका भाखि बखाना ॥
सूरति सिष्य सबद गुरु पावै। चौथा पद सतगुरु गति गावै ॥

॥ सोरठा ॥

तुलसी समझ बिचार, फूलदास चौका विधी।
ये गति मति है सार, जो कबीर चौका कहा ॥

॥ चौपाई ॥

फूलदास चौका बिधि जाना। ये कबीर तन माहिँ बखाना ॥
चौका तन के माहिँ सँवारा। ये कबीर बिधि माहिँ पुकारा ॥

॥ फूलदास उवाच ॥

॥ चौपाई ॥

तुलसी राह पंथ बिधि गाई। सो सब समझ परा मन माई ॥
बिन सतसंगति राह न पावै। सत्त सत्त तुलसी गोहरावै ॥
मन महंत कछु कान न आवै। अंत बाद नरकै लै जावै ॥
ये सब भूल भाव हम चीन्हा। चौका पट्टा जगत अधीना ॥
चौका से कछु काज न होई। वे चौका औरै बिधि जोई ॥
तुलसी स्वामी चौका भाखी। बिधि बिधान बिधी कहि जा की
काया माहिँ रीति बतलाई। सोइ चौका सत सत्त चिन्हाई ॥
ये सब और पखंड पसारा। भौजल खलक खानि की धारा ॥
जो कबीर चौका बिधि गाई। सो स्वामी तुम समझ सुनाई ॥
चौका काया माहिँ पुकारा। जस कबीर कहि तुलसी सारा ॥
खूब खूब मन मैं ठहरानो। तुलसी बचन सत्त कर मानो ॥
तुलसी कबीर भेद नहिँ दूजा। हमरी बुधि नैनन अस सूझा ॥

जग अजान कछु मरम न जाना। डिंभि पखंडि भेष भरमाना ॥
ये जग रीति जीति नहिं पावै। भेष पंथ सब पोल चलावै ॥
माला कंठी सेली माहीं। भूले पंथ भेष यहि राही ॥
जो कोइ मंत्र जंत्र को जानै। उन को बड़े संत करि मानै ॥
जो रथ गाड़ी बैल चलावै। जग सोइ बड़े साध ठहरावै ॥
गाय भैंस और खेती होई। चेला गाँव महंती सोई ॥
माया मोह बँधा संसारा। जिन को साधू कहै लबारा ॥
जग अंधा अंधा भया भेषा। ये दोउ पंथ इष्ट की टेका ॥
जग में इष्ट टेक लौ लावै। भेष टेक पंथी गोहरावै ॥
जग अंधा पुनि भेष भुलानो। ये सब काल राह रस जानो ॥
जहँ लग अंत पंथ जग माईं। भूले फिरैं राह नहिं पाई ॥
चेला करैं द्रब्य के काजा। भोजन खान पान कर साजा ॥
येहि आसा बस फिरैं अयाना। बंधन जीव काल नहिं जाना ॥
जिन से मुक्ति जगत सब माँगै। आपा सँग रह भोग न त्यागै ॥
जस जस रीति जगत की होई। तस तस साधू समझि बिलोई ॥
अस अस साध जगत मैं लेखा। जो कथि कही सो नैनन देखा ॥
संत रीति रस जगत न जाना। डिंभ करै तेहि संत बखाना ॥
संत दयाल दरस नहिं चीन्हा। उन बिन फिरै कर्म लौलीना ॥
वे दयाल के दरसन पावै। मुक्ति राह और अगम लखावै ॥
जिनके बड़े भाग जग माईं। नित प्रति संत चरन लौ लाई ॥
काल जाल और जम की फाँसी। दरसन संत कर्म भये नासी ॥
वे साधू बिरले जग माईं। जग जल मैं जस कँवल रहाई ॥
वे सज्जन सत साध कहावैं। उन की गति मति बिरले पावै ॥
संत भेद भिनि कोउ कोउ जाना। भेष डिंभ सब भर्म भुलाना ॥
ये सब जग मैं कीन्ह दुकाना। या मैं जगत भेष लपटाना ॥
जीव लोक की राह नियारी। कृपा संत बिन पावै न पारी ॥

हम तो जनम बादि सब खोवा। समझि परी तब सिर धुनि रोवा
बार बार नर देह न पावै। ये तन दुरलभ सब गोहरावै॥
जोगी ऋषी मुनी अरु देवा। तप जप जोग ज्ञान बहु सेवा॥
पुनि निज नर देही नहिं पाया। हम अबूझ तन बादि गँवाया॥
अब ये समझि परा सब लेखा। भेष पंथ मैं कछू न देखा॥
भेष पंथ मद राह अबूझा। सब अबूझ बस काहु न सूझा॥
मान बड़ाई दोजख काजा। जिभ्या इंद्री सब सुख साजा॥
ये कबीर ने कहा पसारा। उन सब कीन्ह जीव निरबारा॥
ना कोइ बूझी समझ बिचारा। इन सब कीन्ह दुकान बजारा॥
ये दुकान से लोक जो जावै। तो सब जगत रहन नहिं पावै॥
साँच झूठ सब परा निबेरा। चित्त चीन्ह नैनन से हेरा॥
तुलसी बिधि बिधि सत्त बखानी। मन मैं ठीक ठीक पहिचानी॥
तुलसी स्वामी संत सुजाना। अस अस बूझ सुनाई काना॥
तन और प्रान छूटि सब जाता। ये पुनि भेद हाथ नहिं आता॥
साखी सब्द अनेकन देखा। ग्रंथ कबीर अनेक बिबेका॥
सो सब देखि देखि पचि हारी। बस्तु न पाई रहे अनारी॥
सार भेद संतन ने जाना। सो ग्रंथन मैं नाहिं बखाना॥
साखी सब्द पढ़ै जो कोई। बस्तु न पइहै सिर धुनि रोई॥
कह्यो कबीर सार पद गुप्ता। परगट माहिं लखो सब थोथा॥
ये तो संत गुप्त मत भाखी। ता की नकल ग्रंथ मैं राखी॥
ढूँढ़ै अब या मैं अज्ञाना। पचि पचि मूरख भये हैराना॥
ये सब ग्रंथ देखि हम भूला। साखी सब्द माहिं बहु फूला॥
आँखी फार फार हम जोवा। जनम अकारथ बादहि खोवा॥
सब्द साखि जो पढ़ि पढ़ि चलिहै। संत दृष्टि बिन कछू न मिलिहै
जो कबीर मुख कहि कर भाखी। संत दृष्टि बिन परै न आँखी॥
ता से संत चरन सिर दीजै। कारज और बात मैं छोजै॥

जो कबीर ग्रंथन मैं कहिया । सो तो भेद संत पै रहिया ॥
हम जूझे ग्रंथन के माईं । केहि बिधि हमरे हाथे आई ॥
संत सुरति चढ़ि गये जो पारा । पावै तिन से भेद नियारा ॥
जगत भेष नहिं भेद बिचारै । ये कहा समझै सार असारै ॥
दीन होइ सतसंगति तोला । जा से सूझै बस्तु अमोला ॥
तोलै दीन होइ निज दासा । सो स्रुति सार मिलै उन पासा ॥
हम तो सरन संत कर लीन्हा । और बात नहिं आइ यकीना ॥
जो कोइ लाख लाख समझावै । हमरे मन में एक न आवै ॥
कहो को खोज सार कर दीन्हा । हम तो स्वामी तुलसी चीन्हा ॥
संत कही और दास कबीरा । जो जो अगम पंथ पद धीरा ॥
जिन जिन स्वाद पाइ पद हेरा । होइ हौं उन चरनन को चेरा ॥
चरन लाग तुलसी के तीरा । उनहिं लखाया अद्‌बुद हीरा ॥
अब कहुँ चित्त लगै नहिं भाई । तुलसी बस्तु अमोल लखाई ॥
बार बार चरनन सिर नाई । करिहैं तुलसी मोर सहाई ॥
अब तो पोढ़ पोढ़ कर पकड़ा । तुलसी चरनन मैं मन जकड़ा ॥
और कहूँ मोहिं बोध न आवै । जो कोइ कोटि कोटि समझावै ॥
समझि परा सब बात बिधाना । तुलसी बिन सूझै नहिं आना ॥

॥ दोहा ॥

फूलदास बिनती करै, पुनि पुनि सरन तुम्हार ।
मैं अचेत चेतन कियौ, तुलसि उतारो पार ॥

॥ बचन तुलसी साहिब ॥

॥ दोहा ॥

फूलदास सज्जन बड़े, तुम चित मति बुधि सार ।
संत चरन अब मन बस्यौ, पैहौ सतसँग सार ॥

॥ चौपाई ॥

फूलदास तुम साध सुजाना । तुम्हरी बुधि निरमल परमाना ॥
दिन दोपहर भयौ मध्याना । अब परसादी करौ समाना ॥

आटा चून चना कर होई। करी प्रसाद भाजी सँग सोई ॥
घीव न पास न पैसा होई। नोन मिरच चटनी सँग सोई ॥
किरपा कर परसाद बनाई। पुनि वा को सब भोग लगाई ॥

॥ फूलदास उवाच ॥

॥ चौपाई ॥

हम नहिं अपने हाथ बनैहैं। सीत उच्छिष्ट चरनामृत पैहैं ॥
तुलसी उठि परसाद बनावा। भया प्रसाद साध सब आवा ॥
सब साधू मिलि भोग लगाई। भोजन करि आसन पर आई ॥
फूलदास बंदगी सिर नाई। सीस टेक कर परसे पाँई ॥
हाथ जोड़ कर बिनती लाई। स्वामी मोहिं भव पार लगाई ॥
हमहूँ दीन दंडवत कीन्हा। सीस नवाइ चरन पुनि लीन्हा ॥

# संतबानी पुस्तकमाला

| | |
|---|---|
| कबीर साहिब का साखी-संग्रह ... ... ... | ॥।) |
| कबीर साहिब की शब्दावली और जीवन-चरित्र, भाग १ तीसरा एडिशन ... | ॥) |
| ,, ,, ,, भाग २ ... ... ... | ॥) |
| ,, ,, ,, भाग ३ ... ... ... | ।) |
| ,, ,, ,, भाग ४ ... ... ... | =) |
| ,, ,, ज्ञान-गुदड़ी, रेख़ते और झूलने ... ... | ।) |
| ,, ,, अखरावती ... ... ... | -)॥ |
| धनी धरमदास जी की शब्दावली और जीवन-चरित्र ... ... | ।=) |
| तुलसी साहिब (हाथरस वाले) की शब्दावली मय जीवन-चरित्र भाग १ ... | ॥।) |
| ,, ,, ,, भाग २, पद्मसागर ग्रंथ सहित ... | ॥।) |
| ,, ,, रत्न सागर मय जीवन-चरित्र ... | ॥।=) |
| ,, ,, घट रामायन दो भागों में, मय जीवन-चरित्र, भाग १ ... | १) |
| ,, ,, भाग २ ... | १) |
| गुरु नानक साहिब की प्राण-संगली सटिप्पण, जीवन-चरित्र सहित भाग १ ... | १) |
| ,, ,, ,, ,, भाग २ ... | १) |
| दादू दयाल की बानी, भाग १ [साखी] जीवन-चरित्र सहित ... | १-) |
| ,, ,, भाग २ [शब्द] ... ... ... | ॥।-) |
| सुंदर बिलास और सुंदरदास जी का जीवन-चरित्र ... ... | ॥=) |
| पलटू साहिब भाग १—कुंडलिया और जीवन-चरित्र ... ... | ॥) |
| ,, ,, भाग २—रेख़ते, झूलने, अरिल, कबित्त और सवैया ... | ॥) |
| ,, ,, भाग ३—रागों के शब्द या भजन और साखियाँ ... | ॥) |
| जगजीवन साहिब की शब्दावली और जीवन-चरित्र, भाग १ ... | ॥-) |
| ,, ,, ,, भाग २ ... ... | ॥-) |
| दूलन दास जी की बानी और जीवन-चरित्र ... ... | =) |
| चरनदासजी की बानी और जीवन-चरित्र, भाग १ ... ... | ॥)॥ |
| ,, ,, भाग २ ... ... | ।=)॥ |
| ग़रीबदास जी की बानी और जीवन-चरित्र ... ... | ॥।=) |
| रैदासजी की बानी और जीवन-चरित्र ... ... ... | ।-)॥ |

## दूसरी पुस्तकेँ



दाम में डाक महसूल व वाल्यू-पेअबल कमिशन शामिल नहीँ है वह इसके ऊपर लिया जायगा।

मनेजर, बेलवेडियर प्रेस,
इलाहाबाद।

# तुलसी साहिब (हाथरस वाले) की

# घट रामायन

## भाग २

## रेवतीदास चरित्र

॥ बचन तुलसी साहिब ॥

॥ चौपाई ॥

फूलदास सँग रहि इक साधा । मनमुख और मान मद माता ॥
रेवतीदास ताहि कर नामा । फूलदास देखि घबराना ॥
पुनि बोला मन मेँ रिसियाना । स्वामी अब चलिये अस्थाना ॥
फूलदास कहै आज न आवौँ । तुम सब मिलि अस्थानै जावौ ॥
हमहूँ भोर बिहानै अइहैँ । राति यहीँ चरनन मेँ रहिहैँ ॥
तिन पुनि तरक कीन्ह इक बाता । तुमहूँ रहिहौ इन के साथा ॥
हम को सूझि परा अस लेखा । तुम्हरी मति बुधि अचरज देखा ॥

॥ फूलदास ॥

॥ चौपाई ॥

गुसा खाइ बोले अस बोली । लै उतार दीन्ही सोइ सेली ॥
फूलदास दीन्ही तेहि हाथा । रेवती सीस नवायौ माथा ॥
गल बिच डारि महंती दीन्हा । सुखपालै बकसीसी कीन्हा ॥
तुम तौ करौ महंती जाई । अब हम नहिँ अस्थानै आई ॥
चेला चला बैठि सुखपाला । फूलदास भया और हवाला ॥
चेला मारग मता बिचारा । मन मेँ सोच किया अधिकारा ॥
छाँड़ि महंती हम को दीन्हा । या से अधिक बात कछु चीन्हा ॥
सब सुख भोग मनै नहिँ लाये । ये तौ अधिक बात कछु पाये ॥

जो महंत पद होता भारी । तौ छाँड़त ये देत न डारी ॥
ये सब बात तुच्छ सम होई । तब हमरे सिर डारी सोई ॥
ये बिचार मन माहिं समाना । मति भई सुद्ध उठा अस ज्ञाना ॥
फिरि पीछे मारग से आये । सुखपालै अस्थान पठाये ॥
सब मिलि कै जावौ अस्थाना । हम महंत सँग उपज्यो ज्ञाना ॥
मंगलदास रहे गुरु भाई । टोपी सेली तेहि पहिराई ॥
आये पुनि महंत के पासा । जहँ तुलसी की कुटी निवासा ॥
चौरदार सुखपाली गइया । चौरा पर उन खबर जनइया ॥
मंगल चेला सुनि पछिताना । चौरा सून भया अस्थाना ॥
पुनि बिचार कीन्हा मन माईं । यह अस्थान महंती जाई ॥
ये दोनौं मिलि कीन्ह बिचारा। हम छाँड़ैं तौ होय बिगारा ॥
जो कछु होइ होइ सो होई । अब निबाह बिन बनै न सोई ॥
मंगल मन में बहुत रिसाना । सेली पहिरि बैठि अस्थाना ॥
रेवतीदास कुटी पर आवा । ले पकरे तुलसी के पाँवा ॥
रेवतीदास बोले अस बानी । मैं रहिहौं इन के ढिग स्वामी ॥
कुटी सामने कुटी बनाई । दोनौं रहे कुटी के माईं ॥
रेवतीदास दीन दिल आनी । स्वामी से पूछौं इक बानी ॥
गुरु चेला कर कैसा लेखा । सो स्वामी मोहिं कहौ बिबेका ॥

## ॥ बचन तुलसी साहिब ॥

॥ चौपाई ॥

रेवतीदास सुनौ तुम भाई । याकी बिधी कहौं समझाई ॥
नहिं कोइ गुरू नहीं कोइ चेला । बोलै सब में एक अकेला ॥
जो कोइ गुरु चेला कर जाना । सोइ सोइ परे नर्क की खाना ॥
एक बोल सब माहिं बिराजा । गुरु चेला दोइत बिधि साजा ॥
चेला होइ नीकि बिधि भाई । गुरू होइ चौरासी जाई ॥

॥ दोहा ॥

तुलसी मैं तू जो तजै, रहै दीन गति सोइ ।
गुरू नवै जो सिष्य को, साध कहावै सोइ ॥ १ ॥
तुलसी कह रेवती सुनौ, कहौँ कबीर मुख बात ।
कहि कबीर सब मैं बसौँ, को गुरु चेला साथ ॥ २ ॥

॥ चौपाई ॥

कह कबीर सब माहिँ बिराजौँ । सब मैं किया सभी मैं साजौँ ॥
कह कबीर हम सब के माईँ । सब हम किया सभी सब ठाईँ ॥
सब के माहीं बासा कीन्हा । सब मैं हमीं हमीं को चीन्हा ॥
जो महंत चेला करै भाई । सब मैं रहा कबीर समाई ॥
ये बिधि बिधी कबीर पुकारा । का को चेला करै लबारा ॥
घट घट माहिँ कबीर समाना । का को चेला करै हैवाना ॥
कह कबीर मोहिँ सब मैं बूझा । चेला करै आँखि नहिँ सूझा ॥
है कबीर सब काया माईँ । ता को तुम चेला ठहराई ॥
कह कबीर सब ठाम ठिकाना । सोई कबीर का फूँको काना ॥
तुम्हरी मति कहौ कौन हिराई । कहा कबीर हम ठामै ठाईँ ॥
कहते तुम को लाज न आई । कहौ कबीर फिरि गुरू कहाई ॥
कहौ कबीर सब माहिँ समाना । गुरु कबीर की करौ बखाना ॥
तुम कबीर को स्वामी गावौ । पुनि वा को चेला ठहरावौ ॥
कस कस ज्ञान तुम्हारा भाई । भूल न अपनी देखौ जाई ॥
अगम निगम का ज्ञान सुनावौ । अपने घर की भूल न पावौ ॥
कहि कबीर मुख गाना गावौ । सब्द न खोजौ पोल चलावौ ॥
नहिँ कोइ तुम को पकरनहारा । सो धन सब्द समझ की लारा ॥
ता से सोल पोल तुम लाई । पकरै तो कछु ज्वाब न आई ॥
और अनेक बात अस नासी । कौन कौन कहुँ तुम्हरी फाँसी ॥
अपना मता ऊँच करि ठानौ । ऊँचे का कछु मरम न जानौ ॥

कहि कबीर मुख साँची बानी । तुम अबूझ कछु परख न जानी ॥
कहि कबीर कथनी को गावै । बूझै ज्वाब न ता को आवै ॥
एक स्वाल हम पूछैं भाई । कँवल चौरासी कौने ठाईं ॥
या की भेद राह बतलाई । कौन ठाम वे कँवल रहाई ॥
नौलख कँवल कबीर बखाना । कहौ तुम उन का कौन ठिकाना ॥
सहस कँवल दल सो पुनि भाखा । अष्ट कँवल दल भेद कहौ ता का ॥
चारि कँवल दल देव बताई । दोइ दल कँवल कौन से ठाईं ॥
ये सब कँवल जोग से न्यारा । जोगी न जानै भेद बिचारा ॥
कँवल चक्र षट जोगी गाई । उन कँवलन से न्यारे भाई ॥
या की बिधि बिधि कहौ बुझाई । कही कबीर पंथ तेहि नाहीं ॥
जो कबीर मुख भाखि बखानी । ता की तुम से पूछौं बानी ॥

॥ चौपाई ॥

अब सुन भेद कहौं समझाई । रेवतीदास सुन चित्त लगाई ॥
षष्ट कँवल जोगी पुनि गाई । या का तुम को भेद बताई ॥
रहै चार दल गुदा के माईं । और दूजे की बिधी बताई ॥
छः दल कँवल नाभ के नीचे । अष्ट दल कँवल पुहमी के बीचे ॥
पखड़ी बारह हिरदे माईं । सोला पखड़ी कंठ रहाई ॥
उदित मुदित दुइ दीप कहावै । ता मैं सहस कँवल को पावै ॥
कँवल चक्र षट खुल के कहिया । संत कँवल भिनि न्यारे रहिया ॥
ये कँवला षट चक्र से न्यारा । उन को जानै संत बिचारा ॥
षोड़स द्वार काया के माईं । तुम जानौ दस द्वार रहाई ॥
छः त्रिकुटी काया के माईं । तुम जानौ पुनि एकै भाई ॥
नाल सताइस काया माईं । अट्ठाइस पुनि बंक कहाई ॥
बाइस सुन्न संत बतलावा । ये कबीर मुख अपने गावा ॥
मान सरोवर सुषमनि नारी । तिरबेनी ब्रह्मंड के पारी ॥
इतना भेद कहा हम गाई । भिन्न भिन्न कर दिया बुझाई ॥

ये हम कहा भाखि सोइ देखा । ये कबीर ने भाखा लेखा ॥
जो कोइ या का भेद बखानै । पंथ कबीर जाहि को जानै ॥
कहि कबीर की भाखि सुनावै । ये झूठै औरन की गावै ॥
अपना चखा स्वाद बतलावै । और की करनी काम न आवै ॥
और की करनी बूझ बुझावै । सो अपना कारज नहिँ पावै ॥
गुरु चेला का बूझो लेखा । सो गुरु का मैं कहैाँ बिबेका ॥
जगत गुरू नहिँ संत पुकारा । सतगुरु भेद जगत से न्यारा ॥
जो कोइ चढ़ै गगन को धावै । सो सतगुरु के सरनै आवै ॥
सतगुरु सत्त पुरुष हैँ स्वामी । सो चैाथा पद संत बखानी ॥

॥ सोरठा ॥

तुलसी कहै बिचार, रेवती यह बिधि गुरु लखैा ।
चखैा अमर पद सार, देखि आदि अंदर मई ॥

॥ प्रश्न रेवतीदास और फूलदास ॥

॥ चैापाई ॥

सुनि रेवती मन संसय आनी । तुम ने औरै और बखानी ॥
जस जस बचन बिधी समझावा । अस आगे कोउ संत न गावा ॥
औरैा संत गये वोहि राही । सो अब उनकी साखि सुनाही
सत्त सुधा रस जिन की बानी । कहिये नाम भेद गुर छानी ॥
येहि बिधि फूलदास पुनि बोला । पूछै बिधी गुरू और चेला ॥
स्वामी या की साखि सुनाई । अगम पंथ को संतन पाई ॥
भिनि भिनि न्यारा नाम बताई । जिनकी साखी सब्द सुनाई ॥
अनुभै भिनि भिनि सब कर न्यारा । भाखैा एक एक बिस्तारा ॥
संत संत की न्यारी बानी, एक एक की कहैा निसानी ॥

॥ उत्तर तुलसी साहिब ॥

॥ चैापाई ॥

कहै तुलसी तुम सुनियो काना । संत सब्द का करैाँ बखाना ॥
दादू मीरा नाभा भाई । नानक दरिया सूर सुनाई ॥

अरु कबीर पुनि भाखा भाई । और अनेक संत बिधि गाई ॥
जो जो संत अगमपुर धाये । जिन जिन साखी सब्द सुनाये ॥
संत चरन रज तुलसीदासा । कछु कछु भाखा अगम बिलासा
तुलसी संत चरन की लारा । मेरी बुद्धि न उन अनुसारा ॥
संत चरन महिमा पुनि भाखौं । उनके चरन सीस पर राखौं ॥

॥ दोहा ॥

संत सब्द बिधि बिधि कहौं, सुनियो फूलादास ।
जो जो सब्द उन भाखिया, कहौं चरन होइ दास ॥

॥ शब्द ॥

तुलसी तुल जाई, गुरु पद कंज लखाई ॥टेक॥
मैं तो गरीब कछू गुन नाहीं, मो को कहत गुसाँईं ।
जो कछु कीन्ह कीन्ह करुनामय, मैं उनकी सरनाई ॥१॥
मैं अति हीन दीन दारुन गति, घट रामायन बनाई ।
रावन राम की जुद्ध लड़ाई, सो नहिं कीन्ह बनाई ॥२॥
ये तत सार तती निज जानत, जो ये लखै लखाई ।
काल काया परिवार मयाई, ये गुन ग्रंथन गाई ॥३॥
ता मैं सार पार पद न्यारा, सो कोइ संत जनाई ।
पंडित भेष जगत अरु ज्ञानी, भेद कोऊ नहिं पाई ॥४॥
अब बरतंत कहौं याही को, भरत चत्रगुन भाई ।
दसरत सीता और कौसिल्या, सिया लछमन्न कहाई ॥५॥
काग भसुंड गरूड़ सबै सब, मंथ्रा अरु केकाई ।
रघुपति रंग संग परिवारा, येहि विधि जगहिं सुनाई ॥६॥
और सुनौ रावन रँग राई, सब परिवार बताई ।
कुंभकरन भाभीषन भाई, इंद्रजीत सुत राई ॥७॥
रानी राइ मँदोदरि सोई, सब परिवार सुनाई ।
ये घट माहिं घटा घट ही मैं, रामायन्न बनाई ॥८॥

रावन ब्रह्म बसै त्रिकुटी मैं, लंक त्रिकूट बनाई।
कुंभ तनै करता मनहीं को, कुंभकरन्न कहाई ॥९॥
भय भै खानि भभीषन भाई, सो भै माहिँ भ्रमाई।
इंद्रजीत जीतै मनहीं को, सो इंद्रजीत कहाई ॥१०॥
रावन ब्रह्म बसै मन दौरी, ता को मँदोदरी बनाई।
मन की दौर को दूर बहावै, त्रिकुटी ब्रह्म कहाई ॥११॥
दस इंद्री रत दसरत कहिये, राम रमा मन जाई।
सत की सीता असत सिया को, कुमति कौसिल्या बसाई ॥१२॥
मन थिर सुरति करै थिर कोई, सो मन मंथ्रा कहाई।
वहँ की बात कहै। कैान सुनाई, कर्मन थिर केकाई ॥१३॥
ले छै रस मनही को भाई, लछमन बीर बड़ाई।
गो मैँ रूढ़ गरूढ़ गिनाई, भय ले भसुंड भुलाई ॥१४॥
भय रत भरम भरत है सोई, चाह त्रिगुन्न गिनाई।
ता को नाम चतुरगुन कहिये, ये सब भेद बताई ॥१५॥
ये नौ द्वार काया के माहीं, सो हनुमान हँसाई।
ये तो चिन्न भिन्न बिन देखे, जोग करै सो जनाई ॥१६॥
काया सोध कसै इंद्रिन को, त्रिकुटी ध्यान लगाई।
स्वाँसा धाइ बंक खुल खोलै, सहस कँवल दल पाई ॥१७॥
जो कोइ जोग जुगति करि लाई, जेहि घट ब्रह्म दिखाई।
जोगी का जोग इष्ट जगही को, ये गति योँ बिधि गाई ॥१८॥
दूजा जोग ज्ञान गति गाई, आतम तत्त लखाई।
मुद्रा पाँच अवस्था चारी, ज्ञान तीनि गति गाई ॥१९॥
चाचरि भूचरि और अगोचरि, खेचरि खेह लगाई।
उनमुनि उभै अकास के ठाइ, ज्ञान बिधी बतलाई ॥२०॥
रेचक पूरक कुंभक कहिये, येहि बिधि ज्ञान गिनाई।
और अवस्था अरथ बताई, ज्ञानी किनहुँ न पाई ॥२१॥

जाग्रत सुपन सुषोपति कहिये, तुरियातीत कहाई ।
तुरियातीत बसै वोहि पारा, जो या करै तिन पाई ॥२२॥
चारो बानी का भेद बताई, सास्तर संध लखाई ।
परा पसंता मधिमा सोई, बैखरी बेर बताई ॥२३॥
ये सब जोग ज्ञान गति गाई, ज्ञानी यही बताई ।
इनके परे भेद है न्यारा, सो कोइ संत जनाई ॥२४॥
और सुनौ जो अगाध अघाई, संतन की गति गाई ।
जा को भेद बेद नहिं जानै, जोगी किनहुँ न पाई ॥२५॥
परमहंस बैरागी गुसाँई, जग्त की कौन चलाई ।
ये कहुँ देखि कहूँ न कहाई, काहू प्रतीति न आई ॥२६॥
तुलसी तोड़ फोड़ असमाना, सूरति सार मिलाई ।
सरकी चाँप चली धौ धाई, धनुवा धनुष चढ़ाई ॥२७॥
तीनि लोक तिल खेई पारा, चौथे जाइ समाई ।
वो साहिब सतनाम अपारा, तिन मोहिं अंग लगाई ॥२८॥
या के पार परे गति न्यारी, सो कोइ संत जनाई ।
जा को नाम अनाम अमाई, केहि बिधि कहौं बुझाई ॥२९॥
ता के रंग रूप नहिं रेखा, नाम अनाम कहाई ।
तुलसी तुच्छ कुच्छ नहिं जानै, ता घर जाइ समाई ॥३०॥
सब संतन के चरन सीस धरि, आदि अजर घर पाई ।
तीनि लोक उपजै और बिनसै, चौथे के पार बसाई ॥३१॥

॥ सोरठा ॥

येहि बिधि रघुपति रंग, रावन संग प्रसँग भयो ।
सुरति चढ़ा चित चंग, ज्यों पतंग डोरी गह्यो ॥

॥ शब्द १ दादू साहिब ॥

दादू देखा अदीदा, सब कोइ कहत सुनीदा ॥टेक॥
हवा हिरस अंदर बस कीदा । तब यह दिल भया सीधा ॥१॥

अनहद नाद गगन चढ़ गरजा । तब रस पिया अमीं दा ॥२॥
सुखमनि सुन्न सुरति महलैं नभ । आया अजर अकीदा ॥३॥
अष्ट कँवल दल म दृग दरसन । पाया खुद्द खुदी दा ॥४॥
जैसे दूध दूध दधि माखन । बिन मथे भेद न घी दा ॥५॥
ऐसे तत्त मत्त सत साधन । तब टुक नसा पिय पीदा ॥६॥
नहिं यह जोग ज्ञान मुद्रा तत । यह गति और पदीदा ॥७॥
जो कोइ चीन्ह लीन्ह यह मारग । कारज हो गया जी दा ॥८॥
मुरसिद सत्त गगन गुरु लखिया । तन मन कीन्ह उसी दा ॥९॥
आसिक यार अधर लखि पाया । हो गया दीदम दीदा ॥१०॥

॥ शब्द २ दादू साहिब ॥

जानै अंतरजामी अचरज अकथ अनामी ॥ टेक ॥
नौ लख कँवल जुगल दल अंदर । द्वादस साहिब स्वामी ॥१॥
सूरत कड़क कँवल दल नभ पर । झटकि झटकि थिर थामी २
जैसे जहाज चलै सागर मेँ । बरदबान[1] बहै धीमी ॥३॥
तैसे यार प्यार लखि पाया । तब सूरति ठहरानी ॥४॥
सूरति सब्द सब्द मैं सूरति । अगम अगोचर धामी ॥५॥
का से कहौं पिया सुख सारा । ज्यौं तिरिया मुसकानी ॥६॥
नहिं ये जोग ज्ञान तुरिया तत । यह गति अकथ कहानी ॥७॥
चंद न सूर पवन नहिं पानी । क्यौंकर करौं बखानी ॥८॥
सुन्न न गगन धरन नहिं तारा । अल्ला रब्ब न रामी ॥९॥
कहा कहौं कहिबे की नाहीं । जानत संत सुजानी ॥१०॥
बेद न भेद भेष नहिं जानत । कोऊ देत न हामी ॥११॥
दादू दृग दीदार हिये के । सूरति करति सलामी ॥१२॥
मैं पिया प्यार प्यार पिय अपने । मिलि रहे एक ठिकानी ॥१३॥
सूरति सार संध लखि पाई । ये गति बिरले जानी ॥१४॥

(१) बादबान अर्थात पाल ।

॥ शब्द नानक साहिब ॥

उघरा वह द्वारा वाह गुरू परिवारा ॥ टेक ॥
चढ़ गइ चंग पतंग संग ज्यौं । चंद चकोर निहारा ॥१॥
सूरति सोर जोर ज्यौं खोलत । कुंजी कुलफ किवारा ॥२॥
सूरति धाइ धसी ज्यौं धारा । पैठि निकसि गइ पारा ॥३॥
आठ अटा की अटारि मँझारा । देखा पुरुष नियारा ॥४॥
निराकार आकार न जोती । नहिं वहँ बेद बिचारा ॥५॥
औंकार करता नहिं कोई । नहिं वहँ काल पसारा ॥६॥
वे साहिब सब संत पुकारा । और पखंड पसारा ॥७॥
सतगुरु चीन्ह दीन यह मारग । नानक नजर निहारा ॥८॥

॥ शब्द दरिया साहिब ॥

दरिया दरबारा खुल गया अजर किवारा ॥ टेक ॥
चमकी बीज चली ज्यौं धारा । ज्यौं बदरी बिच तारा[१] ॥१॥
खुलि गया चंद बंद बदरी का । घोर मिटा अँधियारा ॥२॥
लै लगी जाइ लगन के लारा । चाँदनी चैाक निहारा ॥३॥
सूरति सैल करै नभ ऊपर । बंक नाल पट फारा ॥४॥
चढ़ि गइ चाँप चली ज्यौं धारा । ज्यौं मकरी मुख तारा ॥५॥
मैं मिलि जाइ पाय पिया प्यारा । ज्यौं सलिता जल धारा ॥६॥
देखा रूप अरूप अलेखा । लेखा वार न पारा ॥७॥
दरिया दिल दरवेस भये तब । उतरे भैाजल पारा ॥८॥

॥ शब्द मीरा बाई ॥

मीरा मन मानी सुरति सैल असमानी ॥ टेक ॥
जब जब सुरति लगै वा घर की । पल पल नैनन पानी ॥१॥

(१) मुं० दे० प्र० की पुस्तक में "बीज" की जगह "बीच" और "बदरी" की जगह "बिजुली" है जो ठीक नहीं जान पड़ता ।

ज्यों हिये पीर तीर सम सालत । कसक कसक कसकानी ॥२
रात दिवस मोहिं नींद न आवै । भावत अन्न न पानी ॥३॥
ऐसी पीर बिरह तन भीतर । जागत रैन बिहानी ॥४॥
ऐसा बैद मिलै कोइ भेदी । देस बिदेस पिछानी ॥५॥
ता से पीर कहौं तन केरी । फिरि नहिं भरमौं खानी ॥६
खोजत फिरौं भेद वा घर का । कोऊ न करत बखानी ॥७॥
रैदास संत मिले मोहिं सतगुरु । दीन्ही सुरति सहिदानी ॥८
मैं मिलि जाइ पाइ पिया अपना । तब मोरी पीर बुझानी ॥९
मीरा खाक खलक सिर डारी । मैं अपना घर जानी ॥१०॥

॥ शब्द सूरदास जी ॥

मुरली धुनि गाजा, सूर सुरति सर साजा ॥टेक॥
निरखत कँवल नैन नभ ऊपर । सब्द अनाहद बाजा ॥१॥
सुनि धुनि मैल मुकर मन माँजा । पाया अमी रस झाँझा ॥२॥
सूरति संध सोध सत काजा । लखि लखि शब्द समाजा॥३॥
घट घट कुंज पुंज जहँ छाजा । पिंड ब्रह्मंड बिराजा ॥४॥
फोड़ि अकास अललपछ भाजा । उलटि के आपु समाजा ॥५॥
ऐसे सुरति निरखि निःअच्छर । कोटि कृष्न तहँ लाजा ॥६॥
सूरदास सार लखि पाया । लखि लखि अलख अकाया ७
सतगुरु गगन गली घर पाया । सिंध मैं बुंद समाया ॥८॥

॥ शब्द नाभा जी ॥

नाभा नभ खेला, सुरति केल सर सैला ॥टेक॥
दरपन नैन सैन मन माँजा । लाजा अलख अकेला ॥१॥
पल पर दल दल ऊपर दामिनि । जोत मैं होत उजेला ॥२॥
अंडा पार सार लखि सूरति । सुन्नो सुन्न सुहेला ॥३॥
चढ़ि गई धाय जाय गढ़ ऊपर । सब्द सुरति भया मेला ॥४॥
ये सब खेल अपेल अमेला । सिंध नीर नद मेला ॥५॥

जल जल धार सार पद जैसे। नहीं गुरू नहिं चेला ॥६॥
नाभा नैन ऐन अंदर के। खुलि गये निरखि निहाला ॥७
संत उचिष्ट वार मन झेला। दुरलभ दीन दुहेला ॥८॥

॥ शब्द कबीर साहिब ॥

कबीर पुकारा, मैं तो जगत से न्यारा ॥टेक॥
आदि पुरुष अविगत अबिनासी। दीप लोक पद पारा ॥१॥
सूरति सहर हेर हिये द्वारा। सब्द न सिंध अकारा ॥२॥
काल न जाल स्वाल नहिं बानी। सो घर अधर हमारा ॥३॥
अंत न आदि साध कोइ जानै। सतगुरु पदम निहारा ॥४॥
नहिं तहँ आदि निरंजन जोती। सत्त पुरुष दरबारा ॥५॥
ब्रह्मा बिस्नु बेद बिधि नाहीं। नहीं आदि ओंकारा ॥६॥
ये सच धार प्यार लख पूरा। रूप न रेख जहूरा ॥७॥
कहै कबीर संत वोहि द्वारा। चकवा चौक हुकारा ॥८॥

॥ दोहा ॥

फूलदास तुलसी कहै, संत सब्द की रीत।
जो जो गये अगाध को, सोइ सोइ संत समीर ॥

॥ छंद ॥

तुलसी गति गाई सब्द सुनाई, पंथ अगम सुर्त सार भई ॥१॥
नानक और दादू दरिया साधू, मीरा सूर कबीर कही ॥२॥
नाभा नभ जानी भाखि बखानी, सुरति समानी पार गई ॥३॥
सब की बिधि न्यारी एक बिचारी, सब संतन इक राह लई ॥४॥
सब चढ़े इक धारा पहुँचे पारा, लखी गगन गति गवन गई ५
कोइ करिहै संका महा मतिरंका, तुलसी डंका दीन्ह सही ॥६॥
ये सतमत भाखा देखा आँखा, साखि सब्द में गाइ कही ॥७॥
ये करी बखाना भेष न जाना, सब्द निसाना सुरति लई ॥८॥
कागद नहिं स्याही ग्रन्थन पाई, गाइ गाइ सब जनम गई ॥९॥

कोइ संत लखैहैं न्यारी कहिहैं, कथन बदन मैं नाहिं नहीं ॥१०
जो पोथी पढ़िहैं ज्ञान से अड़िहैं, नरक परैं पन भक्ति नहीं ॥११
बिन भक्ति न पैहैं जनम गमैहैं, संत सरन बिन राह नहीं ॥१२॥
जिन जिन यह मानी सत कर जानी, भक्ति संत सब भाखि कही १३
संतन को जाना सब्द पिछाना, सुरति समानी आदि लई १४
तुलसी तत सारा अगम निहारा, गुरू पिया पद पार लई ॥१५
महुँ पुनि गाई संत सुनाई, संत सब्द रस अगम कही १६
सब संत पुकारा महुँ पुनि लारा, सारा चारा पार गई ॥१७॥
चौथा पद गाई संत सुनाई, सुरति सैल अज आदि लई १८
संतन कर भेदा जानै न बेदा, खेद कर्म की दूर भई ॥१९॥
संतन की सरना दुख सुख हरना, बरना तुलसी तोल लई ॥२०
संतन मुख भाखी अगम की आँखी, उन से ता की तरक कही ॥२१
कोइ बूझै न संधा पड़ा जम फंदा, अंधा जग को बूझ नहीं ॥२२
संतन बिधि लाई सब्द सुनाई, भई बानी सब गाइ कही २३
सब्द जो गावै आँखि न आवै, बिन सतसंगति भर्म सही २४
छूटै सब टेका बूझै एका, ये संतन ने सार दई ॥२५॥
तुलसी गोहराई बूझ न पाई, बिन बूझे सब खानि मई २६
दीन निहारा संत पुकारा, सब्द बिचारा पार भई ॥२७

॥ सोरठा ॥

तुलसी सब्द बिचार, फूलदास ये बिधि सुनौ ।
सब्द करै निरधार, सार पार पद लखि परै ॥१॥
सब्द सब्द बहु भेद, ये अभेद गति भाखिया ।
तुलसी ता की धार, सब्द निरखि रस जिन पिया ॥२॥

॥ चौपाई ॥

तुलसी सब्द संत जो भाखा । निज निज संत जो गये अगाधा॥
अपने अपने सब्द बनाये । अपनी अपनी साखि सुनाये ॥

जो जो गये अगम के द्वारा। पंथ अगम के उतरे पारा॥
पार जाइ बिधि सगरी भाखी। जो जो देखा अपनी आँखी॥
अपनी देखी कही बखानी। आदि अंत जो जिन ने जानी॥
कही संत और कही कबीरा। सब मिलि कही एक बिधि हीरा॥
पहुँचे पहुँचे एक ठिकाना। बिन पहुँचे का और बखाना॥
जो जो संत जो भये सनाथा। पहुँचे पार सार रस माता॥
बरनि न जाइ संत गति न्यारी। मोरी मति कछु नाहिं बिचारी॥
संतन की गति कस कस गाऊँ। दादू की कहैा साखि बताऊँ॥
दादू सब्द संत गति गाई। सब्द संत उन भाखि सुनाई॥
उनकी निसा साखि दरसाऊँ। तुलसी उन की अगम सुनाऊँ॥

॥ शब्द (३) दादू साहिब ॥

दादू जानै न कोई, संतन की गति गोई ॥टेक॥
अविगत अंत अंत अंतर पट। अगम अगाध अगोई ॥१॥
सुन्नी सुन्न सुन्न के पारा। अगुन सगुन नहिं दोई ॥२॥
अंड न पिंड खंड ब्रह्मंडा। सूरति सिंध समोई ॥३॥
निराकार आकार न जोती। पूरन ब्रह्म न होई ॥४॥
इनके पार सार सोइ पैहै। तन मन गति पति खोई ॥५॥
दादू दीन लीन चरनन चित। मैं उनकी सरनोई ॥६॥

॥ सोरठा ॥

तुलसी कहै बुझाइ, फूलदास सुन संत गति।
दादू साखि बताइ, निसा बूझि कै यह कहो॥

॥ चौपाई ॥

फूलदास सुनियौ चित लाई। यह दादू की साखि बताई॥
जो संतन ने देखा माहीं। रूप रेख बिन रहै अकाई॥
तन भीतर जो लखा अलेखा। रूप रेख ना रहै अदेखा॥
जा के रूप रेख कछु नाहीं। सो वो देखा घट के माहीं॥

पुनि दादू की साखि बताऊँ । सब्द एक जो गाइ सुनाऊँ ॥
जो जो संतन दिल मँ देखा । जिन जिन भाखा अगम अलेखा

॥ शब्द (४) दादू साहिब ॥

दादू दिल बिच देखा, रंग रूप नहिँ रेखा ॥टेक॥
हद हद बेद कितेब बखानै । मैँ कहा बेहद लेखा ॥१॥
मुल्ला सेख सैयद और पंडित । ये मुए अपनी टेका ॥२॥
राम रहीम करीम न केसो । हरि हजरत नहिँ एका ॥३॥
वो साहिब सबहिन से न्यारा । कोइ कोइ संतन पेखा ॥४॥
दादू दीन लीन हुइ पाया । क्या कहूँ अगम अलेखा ॥५
जिन जिन जाना तिन पहिचाना । मिटि गया मन का धोखा ॥६

॥ शब्द (५) दादू साहिब ॥

दादू देखा मैँ प्यारा, अगम जो पंथ निहारा ॥टेक॥
अष्ट कँवल दल सुरति सब्द मैँ । रूप रेख से न्यारा ॥ १ ॥
पिंड ब्रह्मंड और बेद कितेबै । पाँच तत्त के पारा ॥ २ ॥
सत्त लोक जहँ पुरुष बिदेही । वह साहिब करतारा ॥ ३ ॥
आदि जोत और काल निरंजन । इन का वहँ न पसारा ॥ ४ ॥
राम रहीम रब्ब नहिँ आतम । मुहम्मद नहिँ औतारा ॥ ५ ॥
सब संतन के चरन सीस धर । चीन्हा सार असारा ॥ ६ ॥

॥ शब्द (६) दादू साहिब ॥

दादू दरस दिवाना, आरसी यार दिखाना ॥ टेक ॥
आधी रात गगन मध चंदा । तारा खिलक खिलाना ॥ १ ॥
चटकी सुरति चढ़ी ज्योँ चकरी । फूटि गया असमाना ॥ २ ॥
लै लगी जाइ महल मध ऊपर । सूरति निरत ठिकाना ॥ ३ ॥
मिल गया यार प्यार बहु कीन्हा । खुलि गया अरस निसाना ॥ ४ ॥
आदि अंत देखा मध म्याना । क्योँकर करूँ बखाना ॥ ५ ॥

गुप्त बात गुप्तै भई गाफिल । अंदर माहिँ छिपाना ॥ ६ ॥
मैं कछु कीन लीन सोइ जानत । और कहूँ नहिँ चीन्हा ॥ ७ ॥
दादू पीर मिटी परलै की । जनम मरन नहिँ माना ॥ ८ ॥

॥ सोरठा ॥

जो देखा घट माहिँ, जिन जिन संतन सब कही ।
रूप रेख नहिँ ताहि, सो अदृष्ट अंदर लखा ॥

॥ चौपाई ॥

सब संतन ने पाया लेखा । जोई अगम पंथ जिन देखा ॥
जोइ जोइ संतन भाखि सुनाई । सो सब देखा अपने माईं ॥
बिन देखे नहिँ संत पुकारा । देखे बिन कहै झूठ लबारा ॥
फूलदास बूझौ मन माईं । संत कही जो कबीर गुसाँईं ॥
संत कबीर से अंतर नाहीं । भिन्न कहै सो नरकै जाई ॥
जो जो संत गये निज धामा । सो कबीर ने कहे मुकामा ॥
चढ़े संत जो गगन ठिकाना । उन की गति काहू नहिँ जाना ॥
संत मते को दुइ कर जानै । ता तें परै नरक की खानै ॥
संत की निंदा करै बनाई । आदि अंत भौ भटका खाई ॥
संतन की गति भेष न जाना । संत बिना कहुँ नाहिँ ठिकाना ॥
भेष भुलाना भौ के माहीं । रहै काल बस जम की छाहीं ॥
मैं कछु कही न निंदा भाई । जस जस देखा तस तस गाई ॥
मुख अपने निंदा नहिँ गाऊँ । और संत की साखि सुनाऊँ ॥
औरो और और पुनि गाऊँ । तिन तिन की मैं साखि बताऊँ ॥
तुलसी संत भेष कर चेरा । ये भौ सिंध अनीत अनेरा ॥
तुलसी संत चरन की धूरी । दादू सब्द बताऊँ मूरी ॥
उन की साखी सब्द बताऊँ । पुनि दादू की साखि सुनाऊँ ॥
भेष भूलि सब जग के माईं । ता कारन ये सब्द सुनाई ॥
भेष भुलान खान सुख कारन । ता तें दादू सब्द पुकारन ॥

॥ शब्द (७) दादू साहिब ॥

दादू भेष भुलाना, जम सँग कीन्ह पयाना ॥टेक॥
षट दरसन पंडित और ज्ञानी । पढ़ि पढ़ि मुए पुराना ॥१॥
परमहंस जोगी सन्यासी । बेद करत परमाना ॥२॥
आतम ब्रह्म कहैं अपने को । सब मैं हमीं समाना ॥३॥
ता से भौजल पार न पावैं । अहँग ब्रह्म मन माना ॥४॥
मन बिहंग की खबरि न जानै । तन निहंग है बाना ॥५॥
जग जज्ञास मोह मद माते । ता से बहु लपटाना ॥६॥
वे साहिब समरथ हैं दाता । तिन को नहिं पहिचाना ॥७॥
वा को भेद बेद नहिं पायौ । अगम पंथ नहिं जाना ॥८॥

॥ शब्द (८) दादू साहिब ॥

दादू दो दिन रहिहौ, जम दुख बंधन सहिहौ ॥टेक॥
तू मत जान ज्ञान आतम कस । इन बस धोका खैहौ ॥१॥
ये संसार भाव भय भावत । खोजत फिरि फिरि बैहौ ॥२॥
भेष भुलान खान सुख कारन । सार न पुनि फिरि पैहौ ॥३॥
ये जग खोट मोट कौं पूजत । सूझत स्वारथ दैहौ ॥४॥
ये भौ-सिंध अथाह अपारा । बूझि बूझि पग दैहौ ॥५॥
जम की जाल बड़ी अति दारुन । आपै आपु बँधैहौ ॥६॥
दादू कहत पुकारि जगत जग । भेष सबै सुनि लैहौ ॥७॥
भौजल पार जबै होइ जैहौ । सूरति सब्द समैहौ ॥८॥

॥ शब्द (९) दादू साहिब ॥

दादू दीन अवाजा, जग जिव भेष न लाजा ॥टेक॥
सिव सनकादि सिंगी पारासर । इन कौ सखौ न काजा ॥१॥
ये तन तोर काल कर खाजा । छिन छिन सिर पर गाजा ॥२
सुकदेव ब्यास जनक नारद मुनि । घट घट उन पर छाजा ॥३॥

तू केहि लेखे माहिँ न बचिहै । पचि पचि मरत अकाजा ॥४॥
बाघ उपाव करै गउ कारन । जम दल यहि बिधि साजा ॥५
पल मेँ छुटि जैहै सुख सम्पति । ज्योँ माखी मधु राजा ॥६॥
राति दिवस धावै धन कारन । मरन काल कित आ जा ॥७॥
जिन कोइ सुरति सत्त लखि चीन्हा। जनम मरन भै भाजा ॥८॥
दादू भेष भेद जब छूटै । सूरति सब्द समा जा ॥९॥
जब भया सिंध बुंद का मेला । वोहि साहिब को ताजा ॥१०

॥ शब्द (१०) दादू साहिब ॥

दादू कहत पुकारी, कोइ मानै नाहिँ हमारी ॥टेक॥
पंडित काजी बेद कितेबा । पढ़ि पढ़ि मुए लबारी ॥१॥
ये तीरथ वे हज को जाते । बूड़े भौजल धारी ॥२॥
हिंदू तुरक दीन दोउ भूले । करम धरम पचि हारी ॥३॥
नूर जहूर खुदा हम पाया । उतरे भौजल पारी ॥४॥

॥ शब्द (११) दादू साहिब ॥

दादू दीन अधीना, मैँ मति काहू न चीन्हा ॥टेक॥
देह भाव जानत जग सारा । मैँ तिन से तस कीन्हा ॥१॥
मैँ अति नीच जाति कर बेहना । का कहुँ बूझि न सैना ॥२॥
जो कछु कही सही नहिँ लीन्हा । पुनि पुनि उत्तर दीन्हा ॥३॥
मैँ कहा सार पार परमारथ । स्वारथ जग मति हीना ॥४॥
जो कोइ कहन गहन लखि लीन्हा। कही संतन मत भीना ॥५॥
आठ अरब बानी पद पूरन । सूर न सार यकीना ॥६॥
दादू दूरि गाँव बसि पारा । धुनि कपास रस पीना ॥७॥
सतगुरु संध मारग अति झीना । ज्योँ जल तैरत मीना ॥८॥

॥ सोरठा ॥

तुलसी भेष भुलान, जानि मानि भै मैँ लसा ।
फँसा रस सार न जान, जानि कानि बूझी नहीँ ॥

॥ चरचरी ॥

तुलसी सब तोल देख, भेष भाव जाई ॥ टेक ॥
तुलसी रस खान पान, जान मान माईं ।
ऐसा मन भूल भेष, भिन्न चिन्ह न पाई ॥ १ ॥
संतन से बैर हेर, साथ चहत नाईं ।
तुलसी सब भेष भूल, अपने हँग[1] माईं ॥ २ ॥
देखा सब झार झार, पार कोउ न पाई ।
लाई लै लार लार, जग असार साईं ॥ ३ ॥
भूलो हक[2] सक्क नाहिं, तुलसी कछु गाई ।
पैहै सुख संत साथ, और कहूँ नाहीं ॥ ४ ॥
संत साँच और काँच, पाँच भूत माईं ।
तुलसी सब हेर देख, भेष अनेक ठाईं ॥ ५ ॥
देखा सब जोइ जोइ, चौज[3] कहुँ न पाई ।
तुलसी मन टूट फूट, छूट छाँड़ ताही ॥ ६ ॥
बिना संत सत्त तत्त, हाथ नहीं आई ।
देखा सब जोइ दोइ, द्वार खानि माईं ॥ ७ ॥
तुलसी निरखा निहार, पार सार नाहीं ।
चित्त कहन बर्त बूझ, कर्म काल जाई ॥ ८ ॥
मैं तो कही पेखि नैन, देख भेद जाई ।
बूझा नहिं सुपन सैन, ऐन आद नाहीं ॥ ९ ॥
ता से मन चेत बूझ, देखि दृष्टि जाई ।
तुलसी तन तोड़ फोड़, मोड़ पोढ़ पाई ॥ १० ॥

॥ चौपाई ॥

भेष भुलान सबै जग माईं । आदि अंत की खबरि न पाई ॥
जो कोइ भेद कहै समझाई । भेष कान पर एक न लाई ॥

---

(१) हँगता, अहंकार । (२) सत्त, सत्तपुरुष । (३) आनन्द, विलास ।

कपरा रँगे भेष भये साधू । बूझै न बस्तु जो आदि अनादू ॥
दया जानि कोइ भेद बतावै । तौ वह नगर रहन नहिँ पावै ॥
गृही भेष सब मारि निकारै । कहै हमरा रुजगार बिगारै ॥
परमारथ नहिँ बूझि गँवारा । पढ़ि पढ़ि बूड़े भव जल धारा ॥
या ते संत मता नहिँ पावै । ता ते जिव भव मैँ रहि जावै ॥
कर्म बंध जिव भरमै खाना । बिना संत नहिँ लगै ठिकाना ॥
फूलदास रेवती सुन दासा । संत मिलै तौ होइ सुबासा ॥
और जो सुनौ जगत सब बोरा । भेष टेक मैँ बूड़ न थोड़ा ॥
संत मता कहुँ देख न आवै । भेष मता सब जगत बुड़ावै ॥
ऐसी सोल पोल कहा कीजै । उपजै बिनसै नित नित छीजै ॥
ऐसी कहा कहा की कहिये । ता से गुप्त मौन होइ रहिये ॥
को जग अजगुत सिर पर लेही । परी भूल सर्ब मत येही ॥

# हाल मुसलमान साधू अली मियाँ का

## ॥ बचन तुलसी साहिब ॥

॥ चौपाई ॥

एक समय इक अचरज भइया । इक फकीर मक्के से अइया ॥
नाम अली तेहि जाति फकीरा । राति भई रहे हमरे तीरा ॥
अल्ला कुह कुह करै निमाजा । हमरे माहिँ देखि मन लाजा ॥
फारिग भये तब खाना खाया । ले आसन कुटिया मैँ आया ॥
हम से खुदा खुदा कर बोले । खुदा नबी बिन कछू न तोले ॥
पूछा अल्ला नबी केहि ठावाँ । उन पुनि ले असमान बतावा ॥
हम पुनि कहा तुम्हारे पासा । मुरसिद मिलै तो होय खुलासा ॥
हमरी बानी कान न लावा । तब दादू का सब्द सुनावा ॥
अली मियाँ सुन हक्क इमाना । मुरसिद दादू किया बखाना ॥
अंदर अली भली कर मानौ । अल्ला अलिफ जुबान बखानौ ॥

॥ अली मियाँ ॥

॥ चौपाई ॥

भूल रसूल रमक दरसावौ । पैगम्बर परमान बतावौ ॥
पैगम्बर कहि भाखि सुनावौ । मसजिद हक मक्का को गावौ ॥

॥ तुलसी साहिब ॥

॥ चौपाई ॥

कितनी कही इमान न लावा । गजल एक उन भाखि सुनावा ॥
खुदा खुदाय सब खलक बखानै । खुदा बिना कही एक न मानै ॥

॥ ग़ज़ल अली मियाँ ॥

बंदा बेहोश याद हर दम लावै ।
तेरे बिन खुदी खूब कैसे भावै ॥१॥
कीन्हे तैं आफ़ताब ख़लक़ आफ़रीं ।
कलमा बिन पढ़न कहै कुफ़र काफ़रीं ॥२॥
तुलसी ये अली ग़ज़ल गाइ सुनाई ।
दादू दुरवेश देश हमहूँ गाई ॥३॥

॥ ग़ज़ल तुलसी साहिब ॥

दिल का दुरवेश एक दादू फ़क़ीरा ।
भाखि कही साखि शब्द मुरशिद पीरा ॥१॥
सुनिये म्याँ अली अलिफ़ बानी उनकी ।
रोज़ा निमाज़ कही अंदर धुन की ॥२॥
कलमा पढ़ खुदा खोज अपने माहीँ ।
देखो तन बदन बीच भिश्त बनाई ॥३॥
तुलसी की कहन मियाँ दिल मैं लावो ।
बदन बीच खोज यार अंदर पावो ॥४॥

॥ सोरठा ॥

अली अजब दीदार, पार परख दादू कही ।
दिल दुरबीन निहार, सो बिचार कह्यो सब्द मैं ॥

॥ दोहा ॥

फहम फकीरी अरस की, मुकर देखि दुरबीन ।
चीन्ह चलै उस राह को, रूह रहम लौलीन ॥

॥ सोरठा ॥

दादू दूर दराब,[1] आबताब[1] पट अबर नाहिं ।
अल्ला अलिफ मकान, अबर फाड़ि पट राह लख ॥ १ ॥
दिल बिच अलिफ दीदार, स्याम सहर पर रूह लखै ।
चखै अरस रस सार, ये बिचार दादू कही ॥ २ ॥

॥ चौपाई ॥

दरिया भी दादू बतलाई । अली मियाँ सुन साखि सुनाई ॥
जो सराब दादू भरि पीना । सो सुनि कर कै करै यकीना ॥
आब अलिफ जिन की चलि आई । सो फकीर दुरबेस कहाई ॥
उन कुरान का मभ्फब सुनावा । भिस्त खोज खुद खुदा लखावा ॥
अब दादू का सब्द सुनाऊँ । परस पिया रस लखन लखाऊँ ॥

॥ शब्द (१२) दादू साहिब ॥

दादू दूरि दराबी, पिय रस पियत सराबी ॥ टेक ॥
पियत पियाला मन मतवाला । भोर भई उँजियारी ॥ १ ॥
खूबी खलक खुदी खोइ ख्वाबी । अंदर खिलि गइ स्वाबी ॥ २ ॥
मक्का भिस्त हज्ज को देखा । अबरा आब और ताबी ॥ ३ ॥
अल्ला आदि नबी लख छूटा । रोजा निमाज अजाबी ॥ ४ ॥
मलकुत नासुत जबरुत जा के । लाहुत हाहुत पागी ॥ ५ ॥
लै लगी लामुकाम रब्रि ही से । जगत जहान खराबी ॥ ६ ॥
दादू दृग दीदार हिये के । चूँ बेचूँ बेज्वाबी ॥ ७ ॥
चौथा तबक रियाजत बाजा । आया अरस अराबी ॥ ८ ॥

---

(१) मुं० दे० प्र० की पुस्तक में "दराब" की जगह "निशान" और "आबताब" की जगह "आफ़ताव" है लेकिन आगे की चौपाई की पहिली और तीसरी कड़ी और दादू के शब्द (१२) की टेक और तीसरी कड़ी के देखने से हमारा पाठ शुद्ध समझ पड़ता है ।

॥ सोरठा ॥

अली मियाँ सुन साखि, दिलै फहम बेदिल हुआ ।
मुए रूह से बाद, साथ स्वाल काफर कहा ॥

॥ चौपाई ॥

अली मियाँ सुन हमरी बानी । गुन गुन मन मैं बहुत रिसानी ॥
कही कुरान अल्ला मुख बानी । हिंदू को काफर कर जानी ॥
और रसूल पर करौ यकीना । उन फकीर ताजीमी कीन्हा ॥
स्वाल भाखि पुनि आसन लीन्हा । उठकर चलन फिकर मन कीन्हा ॥
हाथ पकरि हम गुसा उतारा । आसन जिमीं डारि बैठारा ॥
हम पर मेहर करौ तुम साँईं । अपने दिल मैं बूझौ भाई ॥
तुम खुदाइ का खोज न पावा । मट्टी महजित को सिर नावा ॥
जो महजित तुम आप बनाई । ता महजित मैं खोज लगाई ॥
कहौ खुदा तुम सब के माईं । ऐसे कुरान कितेब सुनाईं ॥
अपने मुख से सब मैं भाखौ । मट्टी महजित को फिर ताकौ ॥
समझौ अपने दिल के माहीं । खुदा खोज खोजौ दिल माहीं ॥
पाँच यार मुहम्मद जो भाखा । आग खाक जल पौन अकासा ॥
ता को खोजो अपने माहीं । बिन मुरसिद कोइ खोज न पाई ॥
सब मैं खुदा कुरान बतावै । करौ हलाल सो दरद न आवै ॥
अपना कुफर चीन्ह नहिं भाई । हिंदू को काफर बतलाई ॥
सुन कर अली मियाँ कछु बूझा । ये तो ज्वाब खूब कर सूझा ॥
खुसी भये और गुसा उतारा । है खुदाइ सब मैं इक प्यारा ॥
फिर हम से वो पूछन लागा । कहौ खुदाइ सब माहिं बिराजा
अली कहै कछु देख न आवै । खोजै खुदा खोज नहिं पावै ॥

॥ दोहा ॥

तुलसी कह म्याँ अली सुन, खुदा भिस्त के द्वार ।
दो अनार लटकत रहैं, कुंजी मुरसिद हाथ ॥१॥

